पुस्तक :

ऐतिहासिक काव्य संग्रह

प्राप्तिस्थान :

मुनि श्री हजारीमल स्मृति प्रकाशन

पीपलिया बाजार

ब्यावर ( राजस्थान )

संस्करण : प्रथम

सन् : १९६६

मूल्य : तीन रुपया

मुद्रक :

श्री महावीर प्रि० प्रेस,

ब्यावर

# 卐 अनुक्रमणिका 卐

# संस्था की ओर से:-

स्थानकवासी सम्प्रदाय का इतिहास आज तक अन्धकार से आच्छन्न है। यद्यपि इस विषय में कुछ प्रयत्न हुए हैं, किन्तु जिन आधारों पर वे प्रयत्न हुए, प्रथम तो वे ऐतिहासिक दृष्टिकोण से इतने विश्वस्त नहीं हैं कि उनसे सच्चा इतिहास-निर्माण हो सके; दूसरे वे पर्याप्त भी नहीं हैं। अतएव सभी विचारशील विद्वान् ऐसी सामग्री की आवश्यकता अनुभव कर रहे हैं जो इतिहासनिर्माण में सहायक हों।

प्रस्तुत पुस्तक में ऐसी सामग्री संकलित की गई है जो स्थानकवासी सम्प्रदाय के अतीत पर महत्त्वपूर्ण प्रकाश डाल सकती है। इस दृष्टि से इसका महत्त्व निर्विवाद है। प्रत्येक ग्रन्थालय और पुस्तक-संग्रह में यह रहना चाहिए।

प्रस्तुत मूल्यवान् संकलन का श्रेय श्री अगरचन्दजी नाहटा को प्राप्त है। प्रकाशन उनका आभारी है। आशा है इतिहास के खोजी इसका पूरा-पूरा उपयोग करेंगे।

—चिम्मनसिंह लोढ़ा

उपाध्यक्ष,

मुनि श्री हजारीमल स्मृतिप्रकाशन

# भूमिका . . .

काल अनंत है । समस्त विश्व की स्थिति मे जो परिवर्तन आता है वह काल का ही माहात्म्य है । इसलिये काल को अनंत-शक्तिसम्पन्न और विराट-स्वरूप वाला बतलाया गया है । जैनेतर ग्रन्थो मे 'महाकाल' शब्द से संबोधित किया गया है । जैन धर्म मे तो विश्व के मूलाधार षट-द्रव्यो मे 'काल' को एक स्वतन्त्र द्रव्य माना गया है । काल का प्रवाह एक रूप से निरन्तर बहता आया है और आगे भी बहता रहेगा । उसकी व्यावहारिक और बुद्धिगम्य व्याख्या या भेद के रूप मे तीन भेद किये गये है-भूत भविष्यत् और वर्तमान । भूत को अतीत और भविष्य को अनागत भी कहा जाता है । इन तीनों का वैसे अविच्छेद्य संबंध है । अतीत का वर्तमान पर और वर्तमान का अनागत पर प्रभाव-है ही । इसीलिये इसे एक लम्बी जंजीर-शृंखला की उपमा दे सकते है जिसका एक छोर 'अतीत' है, मध्यम कडी-वर्तमान है और उसके बाद का अन्तिम छोर-'भविष्य या अनागत' है । इनमे से अतीत को 'इतिहास' की संज्ञा दी जाती है । जो बीत चुका उसका सम्यक् आकलन या जानकारी ही इतिहास है ।

जैन धर्म मे विश्व की परिवर्तित स्थिति को बतलाने वाला एक 'कालचक्र' है । मानव लोक मे इसे उत्कर्ष और अपकर्ष का सम्मिलित चक्र कह सकते हैं । कालचक्र के १२ आरे हैं जिनमे से ६ में क्रमश· उत्कर्ष होता है और ६ मे उसी क्रम से अपकर्ष । जिनको 'उत्सर्पिणी और अवसर्पिणी काल कहा जाता है । इस एक-एक काल के ६-६ आरे हैं जिनको सुखम्, दुखम् आदि संज्ञायें प्राप्त है ।

वर्तमान भारतीय सभ्यता का विकास प्रथम तीर्थंकर भगवान ऋषभदेव से हुआ जो तीसरे आरे में हुए एवं शेष २३ तीर्थंकर चौथे आरे मे हुये हैं । भगवान महावीर के निर्वाण के तीन वर्ष साढे आठ महीने बाद पाचवां आरा प्रारम्भ हुआ । जिसका समय २१ हजार वर्षों का है और वर्त्तमान मे चल रहा है । महावीर निर्वाण का २४९६ वां वर्ष अभी चल रहा है ।

भगवान् महावीर के शासन या सघ-परम्परा मे २५०० वर्षो मे अनेक आचार्य, साधु, साध्वी, एवं श्रावक-श्राविका हुए । उनमे से जो विशिष्ट एवं प्रभावक पुरुष हुए

या युगप्रधान एवं शिष्य रूप पट्ट-परम्परा मे जो आचार्य हुये उनका जीवनवृत्त या परम्परा-नामावली सुरक्षित रखने का प्रयास किया जाता रहा है। यद्यपि प्राचीन समय मे इतिहासलेखन वर्तमान की तरह नही होता था। और महाभारत को 'इतिहास' का आदि-ग्रन्थ व पंचम वेद माना गया। इससे हम इतिहास की तत्कालीन परिभाषा एवं विधा की कुछ झाकी पा सकते है। इसके बाद पुराणों में अनेक राजाओ और राजवंशो संबंधी विवरण पाया जाता है। तदनन्तर ऐतिहासिक काव्य और चरित ग्रन्थ लिखे गये। उनसे मध्यकालीन इतिहासलेखन की परम्परा एवं शैली का कुछ आभास मिल जाता है। भारतीय समाज में इतिहासबोध की मात्रा काफी अधिक रही है। अतः जनश्रुति, प्रवाद, लोकगाथा, लोकगीत, आदि सामग्री प्रचुर परिमाण मे पायी जाती है। जैन इतिहास के भी अनेक साधन हैं। प्रबधपट्टावली प्रशस्तिया प्रतिमालेख एवं चरित-काव्य ऐतिहासिक गीत, तीर्थमालादि।

जैन धर्म अध्यात्म और निवृत्ति प्रधान है। ऐहिक वासनाओ से ऊपर उठकर आत्मा के विशुद्ध स्वरूप को प्राप्त कर लेना ही उसका प्रधान लक्ष्य रहा है। फिर भी महापुरुषो के प्रति आदर एवं भक्ति-भाव मानव की सहज वृत्ति होने से महापुरुषो की जीवनी संबंधी तथ्य और उनके गुणो का वर्णन जैन आगमो मे पाया जाता है। २४ तीर्थंकरो की अनेक प्रकार की घटनाओ का विवरण स्थानांग, समवायांग, तिलोयपन्नत्ति, आदि ग्रन्थो में सग्रहीत हुआ है। और उनके आधार से तथा श्रुतिपरम्परा से जो कुछ भी प्राप्त था उनसे तीर्थंकरो आदि के जीवन चरित्र काफी सख्या मे लिखे गये है। उनके समकालीन एवं परवर्ती गणधर, मुनिवर, आचार्य, श्रावक-श्राविकाओं के भी चरित्रग्रन्थ प्राकृत, सस्कृत, और अपभ्रंश एवं प्रान्तीय लोकभाषाओं मे रचे जाते रहे है। उन्हे हम विशुद्ध इतिहास तो नही कह सकते हैं, पर इतिहास के आधारग्रन्थ कह सकते हैं। आगे चलकर ऐसे चरित्रग्रन्थो में ऐतिहासिक दृष्टि का भी समावेश हुआ और बहुत से महत्त्वपूर्ण ग्रन्थ रचे गये।

भगवान महावीर से लेकर ९८० वर्ष तक के आचार्यो-युग प्रधान और पट्ट-शिष्य परम्परा का कुछ विवरण कल्पसूत्र और नंदीसूत्र की स्थविरावलियो में मिलता है। वीर निर्वाण के ९८० वर्ष मे देवर्धिगणि ने जैनागमों को अन्तिम रूप से

लिपिबद्ध किया अतः वहा तक के युगप्रधान और गुरु शिष्यक्रम की नामावली वल्लभी और माथुरी पट्टावली के अनुसार इस प्रकार है ।

## १. देवर्धिगणि क्षमाश्रमण की गुर्वावली :

श्री महावीर

| | | | |
|---|---|---|---|
| १ आर्य सुधर्मा | २ आर्य जंबू | ३ आर्य प्रभव | ४ आर्य शय्यंभव |
| ५ ,, यशोभद्र | ६ सभूतविजय-भद्रबाहु | | ७ ,, स्थूलभद्र |
| ८ ,, सुहस्ती | ९ सुस्थित-सुप्रतिबुद्ध | १० ,, इन्द्रदिन्न | ११ ,, दिन्न |
| १२ ,, सिंहगिरि | १३ ,, वज्र | १४ ,, रक्ष | १५ ,, पुष्यगिरि |
| १६ ,, फल्गुमित्र | १७ ,, धनगिरि | १८ , शिवभूति | १९ ,, भद्र |
| २० ,, नक्षत्र | २१ ,, रक्ष | २२ ,, नाग | २३ ,, जेहिल |
| २४ ,, विष्णु | २५ ,, कालक | २६ ,, संपलितभद्र | २७ ,, वृद्ध |
| २८ ,, संघपालित | २९ ,, हस्ती | ३० ,, धर्म | ३१ ,, सिंह |
| ३२ , धर्म | ३३ ,, सांडिल्य | ३४ ,, देवर्धिगणि । | |

## माथुरी युगप्रधान पट्टावली :

भगवान महावीर

| | | | |
|---|---|---|---|
| १ आर्य सुधर्मा | २ आर्य जंबू | ३ आर्य प्रभव | ४ आर्य शय्यभव |
| ५ ,, यशोभद्र | ६ ,, सभूतविजय | ७ ,, भद्रबाहु | ८ ,, स्थूलभद्र |
| ९ ,, महागिरि | १० ,, सुहस्ती | ११ ,, बलिस्सह | १२ ,, स्वाति |
| १३ ,, श्यामार्थ | १४ ,, साडिल्य | १५ ,, समुद्र | १६ ,, मंगु |
| १७ ,, आर्य धर्म | १८ ,, भद्रगुप्त | १९ ,, वज्र | २० ,, रक्षित |
| २१ ,, आनदिल | २२ ,, नागहस्ती | २३ ,, रेवतीनक्षत्र | २४ ब्रह्म दीपकसिंह |
| २५ ,, स्कदिलाचार्य | २६ ,, हिमवंत | २७ ,, नागार्जुन | २८ ,, गोविन्द |
| २९ ,, भूतदिन्न | ३० ,, लोहित्य | ३१ ,, दूष्यगणि | ३२ ,, देवर्धिगणि |

## ३ वालभी युगप्रधान पट्टावली :

भगवान महावीर

| | | | |
|---|---|---|---|
| १ आर्य सुधर्मा | २ आर्य जंबू | ३ आर्य प्रभव | ४ आर्य शय्यंभव |
| ५ ,, यशोभद्र | ६ ,, संभूतविजय | ७ ,, भद्रबाहु | ८ ,, स्थूलभद्र |

| | | | |
|---|---|---|---|
| ९ ,, महागिरि | १० ,, सुहस्ती | ११ ,, गुणसुन्दर | १२ ,, कालकाचार्य |
| १३ ,, स्कंदिलाचार्य | १४ ,, रेवतीमित्र | १५ ,, मगू | १६ ,, धर्म |
| १७ ,, भद्रगुप्त | १८ ,, वज्र | १९ ,, रक्षित | २० ,, पुष्यमित्र |
| २१ ,, वज्रसेन | २२ ,, नागहस्ती | २३ ,, रेवतिमित्र | २४ ,, सिंहसूरि |
| २५ ,, नागार्जुन | २६ ,, भूतदिन्न | २७ ,, कालकाचार्य । | |

साधारणतया देवर्धिगणि क्षमाश्रमण को २७ वा पट्टधर माना जाता है पर वह ठीक नही है। मुनि कल्याणविजयजी ने 'वीर निर्वाण संवत् और जैन काल गणना' नामक अपने निबन्ध मे संशोधित पट्टानुक्रम उपालिखित दिया है। देवर्धिगणि के बाद की कुछ शताब्दियो का व्यवस्थित पट्टानुक्रम व इतिहास नही मिलता। हिमवंत स्थविरावली नामक एक और स्थविरावली मिलती है। पर उसमे तो विक्रम सं० २०२ तक का ही वृत्त है। १० वी शताब्दी से आचार्यपरम्परा फिर व्यवस्थित मिलने लगती है। इसी शताब्दी मे 'वृहद्गच्छ' या 'वडगच्छ' और उसकी शाखायें प्रसिद्ध हुयीं। और आगे चलकर तो गच्छों की संख्या ८४ तक पहुँच गयी। अेक-अेक गच्छ की अनेको शाखायें हो गयी। इन गच्छो के सम्बन्ध मे मेरा एक लेख 'यतीन्द्र सूरि अभिनन्दन ग्रन्थ' मे प्रकाशित हो चुका है।

१६ वीं शताब्दी मे लोंकाशाह के नाम से लोंका गच्छ प्रसिद्ध हुआ। लोंकाशाह वास्तव मे श्रावक थे, उन्होने मुनि दीक्षा ग्रहण नही की थी। अतः आचार्य पद पर प्रतिष्ठित होने का तो प्रश्न ही नही उठता इसलिये पीछे से लोकागच्छ की जो पट्टावलियां बनायी गयीं उनमे धर्मघोष वृहद पौद्गलिकगच्छ आदि से अपनी परम्परा जोडली गयी। नागपुरिया लोकागच्छ की पट्टावली में इस गच्छ के आदि या मूल पुरुष श्री हीरागर एवं रूपचन्द से पहले धर्मघोष गच्छ के ५८ (प्रस्तुत ग्रन्थ के साधु समुदाय पट्ठावली के अनुसार है ६१) पट्टधरो के नाम जोड दिये गये हैं। प्रस्तुत ग्रन्थ मे गुजराती लुंकागच्छ उत्पति रो छन्द प्रकाशित हुआ है। उसमे देवर्धिगणि के बाद की परम्परा न देकर लुंका, लखपत, भाण आदि से गुजराती लोंकागच्छ की परम्परा दे दी गयी है। तेजसिंह ने 'गच्छ संवंध भास' मे भी लुंका के वाद भाणजी का नाम देते हुये आगे की परम्परा (ऋषियो की भास) जोड़ दी है। अन्य पट्टावलियो में भी देवर्धिगणि के बाद और लोंका या भाणजी से पहले की परम्परा मे कई मतभेद दिखायी देते हैं। मुनि कल्याणविजयजी

सम्पादित 'पट्टावली पराग संग्रह' के पृ० ३६४ में प्रस्तुत ग्रन्थ मे म० सिलोके के अनुसार लोकागच्छ की पहली पट्टावली के पट्टपरम्परा के नाम ३८ ही दिये है जिसमें अन्तिम ज्ञानचन्दसूरि हैं। पट्टावली नं० २ मे ३४ नाम हैं जिनमे अन्तिम सिलगाचार्य स्वामी का नाम है, स्थानकवासी उपाध्याय हस्तीमलजी सम्पादित 'पट्टावली प्रबन्ध सग्रह' मे प्रकाशित बड़ौदा पट्टावली, बालापुर पट्टावली आदि में तो देवर्धिगणि और लोकाशाह के बीच के नाम दिये ही नही गये। मरुधर पट्टावली मे देवर्धि के बाद के नाम भिन्न ही दिये है और ज्ञान रिष को ६१ वां पट्टधर माना है। इस तरह पट्टानुक्रम में पारस्परिक भिन्नता देखने से यह स्पष्ट हो जाता है कि केवल भगवान महावीर से अपनी पट्टपरम्परा का संबध जोडने के लिये देवर्धि और भाणजी के बीच के नाम मनमाने ढंग से लिख दिये गये हैं। ऐतिहासिक दृष्टि से वे सही नहीं हैं। (देखो पट्टावली पराग सग्रह पृ० ४४५)

स्वयं लोकाशाह की जीवनी के सबंध मे भी बहुत मतभेद है। उनके जन्म-स्थान, वंश, गोत्र, माता-पिता, जन्म संवत, आदि सभी बातों में काफी मतभेद दिखायी देता है। इसलिये किसको प्रामाणिक माना जाय, यह प्रश्न खड़ा ही रहता है। इस संबध मे मेरा ऐक लेख कई वर्ष पूर्व 'जिनवाणी' में प्रकाशित हुआ था। और मेरे भ्रातृपुत्र श्री भंवरलाल का लेख 'श्री राजेन्द्र सूरि स्मारकग्रन्थ' में प्रकाशित हो चुका है। प्रस्तुत ग्रन्थ में भी लोकाशाह संबंधी जो विवरण अलग-अलग रचनाओं में मिलता है, उनमे काफी भिन्नता पायी जाती है। 'दयाधर्म चौपायी' मे लोकाशाह को लींबड़ी के दशाश्रीमाली डूंगर और उनकी पत्नी चूड़ा का पुत्र बतलाया है और जन्म संवत् १४८२ लिखा है। तेजसिंह रचित गच्छ संबंध भास मे लोंका को पाटण का पोरवाड़ बतलाया है। उनके मतप्रर्वतन और निधनसंवतादि के विषय में भी एकवाक्यता नही दिखायी देती (दे० पट्टावलीपरागसंग्रह पृ० ४०५) मालूम होता है कि जिसने जैसा सुना, लिख दिया। प्रामाणिक जानकारी उन लेखकों के पास नही थी। अन्यथा इस तरह की बातें लिखना सम्भव नही था। लोंकाशाह व उनके मत के संबध में तो काफी रचनायें बनी पर प्रामाणिक वृतान्त अभी तक प्राप्त नही हुआ। अत: मतभेदों का निर्णय कठिन हो गया है।

इतिहास में वास्तव में समकालीन लिखित बातें ही अधिक प्रामाणिक होती

हैं। सुनी-सुनायी बातों के आधार से जो कुछ पीछे से लिखा जाता है उसमे काफी गड़-बड़ी हो जाती है। इसलिये नागोरी लोकागच्छ का इतिहास वास्तव मे हीरागर और रूपजी से ही सही रूप मे मिलने लगता हैं और गुजराती लोकागच्छ का भाणजी, रूपसी आदि से। लोकागच्छ का संगठन भी ठीक से नही हो सका इसलिये थोडे समय मे ही वह कई शाखाओं में विभक्त हो गया। उनमे म नगोरी और गुजराती लोंकागच्छ का उल्लेख ऊपर किया ही गया है। बीजा ऋषि से विजय गच्छ निकला। उसने मूर्तिपूजा मान्य करते हुये लोकाशाह से अपना सवंध नही रखा। उतराध गच्छ सखा ऋषि से अलग हो गया। पर उसने अपनी परम्परा भाणजी से जोड़े रखी। नागोरी और गुजराती लोकागच्छ भी कई शाखाओं मे विभक्त हो गया। प्रमुख पट्टधर के अतिरिक्त उनके अनुयायी अनेक ऋषि-मुनि उल्लेखनीय व्यक्ति हुये जिनके संवध में उनके शिष्य एवं भक्त जनों ने गीत, भास, रास, चौढ़ालिया, छन्द, शिलोक आदि रचनायें की हैं। ऐसी रचनाओ का भी संग्रह इस ग्रन्थ में किया गया है जिनसे अनेक उल्लेखनीय साधु-साध्वियों संवधी ऐतिहासिक जानकारी मिलती है। ये रचनाए अधिकाश समकालीन व्यक्तियो से संवधित होने से ऐतिहासिक दृष्टि से काफी प्रामाणिक और महत्वपूर्ण है। समकालीन व्यक्तियो ने अपनी आंखो देखा विवरण उनमें दिया है जिससे उन व्यक्तियो की जीवनी का सही पर सक्षिप्त परिचय मिल जाता है।

भगवान् महावीर की परम्परा में अनेक प्रभावक पुरुप समय समय पर हुये पर उनके संवध में समकालीन प्राचीन रचनाये नही मिलती। १२ वी शताब्दी से जैनाचार्यों सम्बन्धी समकालीन रचनायें मिलने लगती हैं। इनमें कुछ तो गुणवर्णनात्मक है और कुछ ऐतिहासिक विवरणात्मक। ये रचनायें प्राकृत, सस्कृत, अपभ्रंश, हिन्दी, गुजराती, राजस्थानी भाषा में प्राप्त है।

जव से हमने साहित्य और इतिहास के अनुसधान सम्बन्धी कार्य का प्रारम्भ किया तभी से ऐसी ऐतिहासिक रचनाओ का सग्रह करने लगे। जैनाचार्यो, मुनियों, आर्याओं, संवधी प्राप्त ऐतिहासिक रचनाओं का एक बड़ा संग्रह हमने अपनी अभय जैन ग्रन्थ माला से सं० १९९४ में प्रकाशित किया जिसमें १३ वी शताब्दी से १९ वी शताब्दी तक की १९२ रचनाओं का प्रकाशन किया गया था। इस ऐतिहासिक काव्य

संग्रह ग्रन्थ मे अधिकाश रचनायें खरतर गच्छ और उसकी विविध शाखाओं संबंधी थी। इसमें केवल दो रचानाये ही तपागच्छ सबंधी थी। इस समय तक लोंकागच्छ और स्थानकवासी ऋषि-मुनियो संबंधी ऐतिहासिक रचानाएं थोड़ी-सी ही मिली थी। पर ज्यों-ज्यो जैन ज्ञान भण्डारो का अवलोकन करते गये नयी सामग्री प्राप्त होती गयी। कई वर्षों से यह संग्रह किया हुआ पड़ा था और इसे एक स्वतन्त्र ग्रन्थ के रूप में प्रकाशित करने की इच्छा थी जो पडित-रत्न मधुकर मुनिजी की प्रेरणा और प्रयत्न से प्रस्तुत ग्रन्थ के रूप मे प्रकाश मे आ रही है। इसके अतिरिक्त और भी कयी रचनायें हमारे संग्रह में हैं जो ग्रन्थ के बड़े हो जाने के भय से इसमे सम्मिलित नही की जा सकी। इनमे से कुछ अपूर्ण भी हैं जिनकी पूरी प्रतियों की खोज जारी है। इस ग्रन्थ में प्रकाशित बहुत सी रचनाओं का ऐतिहासिक सारांश हमने 'जिनवाणी' पत्रिका आदि मे प्रकाशित कर दिया है इसलिए ग्रन्थविस्तार भय से प्रस्तुत ग्रन्थ में हमारे 'ऐतिहासिक जैन काव्य संग्रह' की तरह साराश नही प्रकाशित किया जा सका है।

इसी तरह की कुछ रचनायें मुनि श्री कान्तिसागरजी के प्रकाशित 'श्री लोकाशाह की परम्परा और उसका अज्ञात साहित्य' नामक लेख मे प्रकाशित करदी हैं। इनमें से तेजसिंह रचित गुरु गुणमाला भास प्रस्तुत ग्रन्थ मे भी प्रकाशित की गई है। मुनि कान्तिसागरजी के प्रकाशित बड़ा वरसगजी का छन्द, आचार्य जसवंत छन्द जसवंत चातुर्मास, रूपजी छन्द, रूप ऋषि भास, दामोदर छन्द, केशवजी भास, तेजसिंह भास, कानजी भास, हमारे ग्रन्थ की पूर्ति के रूप में समझी जानी चाहिये।

मुनि श्री मिश्रीमलजी 'मधुकर' सम्पादित गुण गीतिका नामक एक ग्रन्थ सं० २०१९ मे ब्यावर से प्रकाशित हुआ है उसमें जयमल, सबलदास, बुधमल, फकीरचन्द जोरावरमल, और हजारीमलजी सबंधी रचनाये है। मुनि श्री लक्ष्मीचन्दजी ने भी ऐसी कुछ रचनाओ का संग्रह एवं प्रकाशन किया है और उनके आधार से कई मुनियो आदि के जीवन चरित्र भी 'जिनवाणी' आदि पत्रिकाओं मे प्रकाशित किये हैं। उपाध्याय हस्तीमलजी ने लोकागच्छ और स्थानकवासी सम्प्रदाय पट्टावलियों का संग्रह श्री विनयचन्द जैन ज्ञान भंडार, जयपुर से गत वर्ष प्रकाशित करवाया है। उसमें प्रकाशित पट्टावलियो के कई पट्टधरो की प्रामाणिक ऐतिहासिक जानकारी प्रस्तुत ग्रन्थ से मिल सकेगी।

श्री मोहनलाल देसाई ने 'जैन गुर्जर कविओ' भाग ३ के परिशिष्ट मे लोकागच्छ और स्थानकवासी परम्परा की पट्टावलियो का साराश प्रकाशित किया है। इससे पहले वाडीलाल मोतीलाल शाह ने 'ऐतिहासिक नोंध' नामक पुस्तक प्रकाशित की थी। मुनि श्री मणिलालजी ने 'जैन धर्म नो प्राचीन इतिहास अने प्रभुवीर पट्टावली' नामक गुजराती ग्रन्थ सवत् १९९१ मे प्रकाशित कराया। मुनि श्री कल्याणविजयजी के 'पट्टावली पराग संग्रह' मे पट्टावलियो का साराश प्रकाशित किया गया है। मुनि जिनविजयजी सम्पादित 'विविधगच्छीय पट्टावली सग्रह' में नागपुरीय लुंकागच्छ पट्टावली प्रवध (रघुनाथ ऋषि रचित) और स्थानकवासी पट्टावली व लोकागच्छ पट्टावली दी है पर यह ग्रन्थ अभी तक प्रकाशित नही हो पाया है। लोकागच्छ की कई पट्टावलियां हमने 'जिनवाणी' पत्रिका मे प्रकाशित की है। यह सब सामग्री एक दूसरे की पूरक है। इसलिये इन सबके आधार से अब लोकागच्छ और स्थानकवासी परम्परा का इतिहास लिखा जाना आवश्यक है। ऐसी ऐतिहासिक सामग्री अभी विनयचन्द ज्ञान भंडार, जयपुर एवं अन्य भंडारो मे विशेषत: स्थानकवासी सम्प्रदाय के हस्तलिखित सग्रहो मे जो अप्रकाशित पड़ी है, उसे भी शीघ्र ही प्रकाश मे लाना चाहिये।

प्रस्तुत ग्रन्थ मे प्रकाशित प्रारम्भ की दो रचनाएं मुनि ज्ञानसुन्दरजी लिखित 'श्रीमान लोकाशाह' ग्रन्थ मे प्रकाशित हो चुकी हैं। उन्हे महत्वपूर्ण समझकर इस ग्रन्थ मे सम्मिलित कर लिया गया है--वाकी समस्त रचनाये अप्रकाशित है। इनमें से बहुत-सी रचनाओं की हस्तलिखित प्रतियां तो हमारे संग्रह मे है, कुछ अन्य ज्ञान भण्डारो से हमने लाभ उठाया है। उन सबके प्रति आभार प्रकट करना हमारा कर्त्तव्य हो जाता है।

प्रस्तुत ग्रन्थ मे अनेक विधाओ का समावेश हुआ है। किसी एक ग्रन्थ मे शायद ही इतनी अधिक विधाओ का समावेश हुआ हो। उन विधाओ की नामावली नीचे दी जा रही है जिससे जैन कवियो ने कितने अधिक रचनाप्रकारो को अपनाया है, उसकी कुछ झांकी मिल जावेगी।

| | | | | |
|---|---|---|---|---|
| १ रास | २ चौपायी, | ३ छन्द | ४ शिलोको, | ५ मांडणी |
| ६ चौढ़ालिया | ७ भास | ८ गीत | ९ चातुर्मास | १० वारहमासा |
| ११ गुणमाला | १२ सथारा | १३ निसाणी | १४ जकड़ी | १५ दूहा |
| १६ कवित्त | १७ सोलो | १८ पट्टावली | १९ सज्झाय | २० निर्वाण-ढाल |
| २१ दुढाला। | | | | |

ऐसे शताधिक रचनाप्रकारों के संबध मे मेरा एक लेख 'नागरी प्रचारिणी पत्रिका' मे प्रकाशित हुआ है और ऐसे रचनाप्रकारों संबधी मेरे लेखों का संग्रह 'प्राचीन काव्यो की रूप परम्परा' नामक ग्रन्थ भारतीय विद्यामन्दिर शोध संस्थान, बीकानेर से प्रकाशित हो चुका है।

सवत् १५०८ और १५३१ के बीच लोकाशाह ने अपने मत का प्रचार किया। इसके बाद शीघ्र ही उनका स्वर्गवास हो गया। उनके मत के प्रचार में पारख लखमसी का भी अच्छा योग रहा। लोकाशाह की मान्यता के संबंध मे अधिकांश बातें विरोधी व्यक्तियों के लिखे हुए ग्रन्थो से भी विदित होती है। कुछ की चर्चा प्रस्तुत ग्रन्थ में प्रकाशित 'लोकाशाह का शिलोको' और 'दया धर्म चौपायी' में भी पायी जाती है। पं० दलसुख मालवणिया ने भी कुछ ऐसी रचनायें प्रकाशित की हैं जिनसे उनकी मान्यताओं के संबंध मे महत्व की जानकारी मिल जाती है। लोकाशाह के सबंध मे अब तक जो लिखा गया है वह या तो अतिशयोक्तिपूर्ण प्रशंसात्मक या निन्दा और खडनात्मक। वास्तव में प्राप्त सामग्री के आधार से तटस्थतापूर्वक प्रकाश डाला जाना आवश्यक है।

लोकाशाह अपने मत को व्यवस्थित और अनुयायियो को सगठित नही कर पाये थे इसलिये थोडे वर्षो के बाद ही उनके अनुयायियों में बिखराव हो गया। कुछ तो मूर्तिपूजक सम्प्रदाय मे दीक्षित भी हो गये और कुछ ने सम्प्रदाय मे रहते हुए भी मूर्ति-पूजा को स्वीकार कर लिया। कम से कम विरोध तो छोड़ ही दिया। १७ वी शताब्दी के अन्त मे लोकागच्छ के साधुओ मे शिथिलाचार भी आ गया। इसलिये लवजी, धर्मसिंह एवं धर्मदास ने क्रिया उद्धार या आचार मे सुधार करके अपना अलग संगठन बनाया जिसका नाम विरोधी पक्ष वालो ने टूटे-फूटे मकानो मे ठहरने के कारण 'ढूंढ़िया' प्रसिद्ध किया। उन्होने स्वयं 'साधुमार्गी' नाम अपने सम्प्रदाय का रखा। फिर २२ टोलो में विभक्त होने से इस सम्प्रदाय का नाम बाईसटोला पड़ा। आगे चलकर स्थानकों में ठहरने से 'स्थानकवासी' कहलाये। लवजी संवत् १७०९ मे दीक्षित हुये और सवत् १७१४ मे लोकागच्छीय अपने गुरु से अलग हुए। धर्मसिंह का समय भी संवत् १७०० के आस पास का है। इन्होने मुंह पर मुंहपत्ती बांधनी प्रारम्भ की। आगे चलकर इसी सम्प्रदाय के रघुनाथजी के शिष्य भीखणजी ने विचारभेद के कारण अपना

अलग सम्प्रदाय चलाया जिसका नाम तेरह व्यक्तियों (साधु) के कारण 'तेरहपंथी' पड़ा। जिसके नवें आचार्य तुलसी अभी विचर रहे हैं। स्थानकवासी सम्प्रदाय की कई शाखायें हो गयी जिनके संगठन का प्रयत्न वर्धमान श्रमण संघ की स्थापना द्वारा किया जा रहा है।

प्रस्तुत ग्रन्थ में लोंकागच्छीय व स्थानकवासी सम्प्रदाय के पट्टधरों, ऋषि-मुनियों और साध्वियों सम्बन्धी ऐतिहासिक रचनायें प्रकाशित की गयी हैं। इस संग्रह को तैयार करने में मेरे भ्रातृपुत्र भंवरलाल का भी उल्लेखनीय योग रहा है। महोपाध्याय विनय-सागरजी ने भी इसकी प्रेसकापी को देखली थी। रचनाओं की भाषा और लेखन शुद्ध एवं व्यवस्थित नहीं और ग्रन्थ का मुद्रण ब्यावर में हुआ। मुद्रण की अशुद्धियां काफी रह गई हैं। ग्रन्थ को शीघ्र प्रकाशित करने और भूमिका संक्षिप्त लिखने की सूचना मिलने के कारण और भी बहुत-सी बातें लिखनी थी और परिशिष्ट में विशेष नाम सूची देनी थी, वह नहीं दी जा सकी। अन्त में मुनिवर्य श्री मधुकरजी एवं पंडित भारिल्लजी का आभार मानते हुये भूमिका संक्षेप में समाप्त की जा रही है।

—अगरचन्द नाहटा

# लौंकाशाह का सिलोको

लोकागच्छीय यति केशव ऋषि कृत

वीर जिणंदना प्रणमी पाय, समरी सरसती भगवती माय।
गुरु प्रणमी करइ सिलोको, इक मनी करी सुणज्यो लोको ॥ १ ॥
चरम जिनेश्वर श्री वर्धमान, गणधर एकादश गुणखाण।
पाट परम्परा तेहनी कहीइं, भणतां गणतां शिवसुख लहीइं ॥ २ ॥
पाचमुं गणधर सोहम साम, जंबु स्वामी प्रभव गुणधाम।
सीज्जभव जसभद्रा नामी, संभुती भद्रबाहु स्वामी ॥ ३ ॥
स्थूलभद्र पातरना त्यागी, महागीरी सुहस्ती वडुभागी।
बहुलनी जोडी स्वाती स्वामी, कानिक सूरि स्कंदील स्वामी ॥ ४ ॥
आर्य समुद्र श्री मंगु धर्म, भद्रगुप्त नेइं स्वामी वजर।
सीहगुरु धनगुरुना शिष, वजर स्वामीजी धुरी जगीस ॥ ५ ॥
वयरसेन श्रीचन्द सुनन्दा, संमत भद्रजी स्वामी मुनींदा।
सीतपट दीगपट पाय, वन महीं करइ तप ऋषिराय ॥ ६ ॥
मल्लवादी वृद्धवादी ज्ञानी, सिद्धसेन नय न्याय प्रमाणी।
वादी देव ने हेम सूरीद, परवशीं प्रगट्या मुनींद ॥ ७ ॥
इम अनेक मुनिपती मोटा, पाट परंपरइ कर्मइं छोटा।
जगिइचंद्र रुषी तप शुरा, विजयचद गुरु पावन पुरा ॥ ८ ॥
खीमा कीरतजी हेमजी स्वामी, यशोभद्र रत्नाकर नामी।
रत्न प्रभु रूषीवर मुनि शेखर, धर्मदेव अने ज्ञानी सूरीश्वर ॥ ९ ॥
इण कालइ सौराष्ट्र धरामइं, नागनेरा तटिनी तट गामइ।
हरीचन्द श्रेष्ठी तीहा वसइ, मउंघो बाइ घरणी शील लसइ ॥ १० ॥
पुनम गच्छंइ गुरु सेवन थी, शैयदना आशीष वचन थी।
पुत्र सगुण थयो लखु हरखी, शत चउदे सत सीतर (१४७७)वर्षी ॥ ११ ॥
ज्ञानसमुद्र गुरुसेवा करतां, भणी गणी लहीउं बन्यो तव त्यां।
द्रम्म कमाणी श्रुतनी भक्ति, वधइ रंगइ धर्मनी शक्ति ॥ १२ ॥
आगम लखइ मनमां शंकइ, आगम साखी दान न दीसइ।
प्रतिमा पूजा न पड़िक्कमणुं सामायिकं पोसइ पीण (पडि) कमणुं ॥१३॥

श्रेणिक कुणिक राय प्रदेशी, तुगीया श्रावक तत्व गवेषी ।
किणइ पडिक्कमणु नवी कीधु, किणइ परने दान न दीधु ॥ १४ ॥
सामायिक पूजा छइ ढोल, जती चलाइ इण विध पोल ।
प्रतिमा पूजा वडु संताप, तो अम्हि करीइ धर्मनी थाप ॥ १५ ॥
अविधि लुपइ लुंपक नाम, लखुको नामइ लउको नाम ।
नही सयत पीण यतीथी अधिकु, लोकोंइ मत परखीउं लडकु ॥ १६ ॥
सवतु पन्नर सत(१५००)अड वरपि(८)सिद्ध पुरीइ शिवपद हरपी ।
खोली, थापीउ जिनमत शुद्ध, 'लुंकउ'गच्छ हुओ परसिद्ध ॥ १७ ॥
पातशाही महमुद सयाण, मानीइ लुंकामत परमाण ।
सुबा सेवक सउको मानइ, लखु गुरु चरण शीश नामइ ॥ १८ ॥
हिव सोरठइ लीबडी गाम, कामदार अछे लखमशी नाम ।
लुंका गुरुनो ग्रही उपदेश, धर्म पसारओ देश विदेश ॥ १९ ॥
इण मत विषयि मडइ वाद, न्यायाधीश करइ पक्षपात ।
शत पन्नर तेत्रीश(१५३३)सालइ, छप्पन(५६)वरसि सुरघर महालइ ॥२०॥
शत पन्नर तेत्रीशनी सालइ (१५३३) भाणजीने ते दीक्खा आलइ ।
भाणजी रीखी सतमत फेलावइ, जीवदयानु तत्व बतावइ ॥ २१ ॥
वर्धमाननी पेठी एकी, विचरइ देश विदेशी छेकी ।
पाट परस्परा चालइ शुद्धि, पाटे भद्रऋषि सुबुद्धि ॥ २२ ॥
लवण, रूपि भीमाजी स्वामी, जगमाला ऋषि सखा स्वामी ।
बीजो नीकल्यो कुमति पापी, तेणइ वली जिनप्रतिमा थापी ॥ २३ ॥
रूपजी जीवाजी कुंवरजी, वीहरइ श्रीमलजी ऋषीवरजी ।
प्रणमी पूज्य तणइ वरपाया, गावइ 'केशव' नीत गुरुराया ॥ २४ ॥

॥ इति चतुर्वीशी समाप्त ॥



# दयाधर्म चौपाई*

लौंकागच्छीय यति भानुचन्द्र कृत

वीर जिणेसर पणमि पाय, सुगुरु तणु लह्यो सुपसाय।
भस्मग्रहनो रोष अपार, जइन धरम पड़ियो अन्धकार॥१॥
दुय सहस(२०००)वरीस अन्तरे इस्यु, जिंजि वरत्यू कहिइ किस्यु।
दया धरमनी थइ झाकी ज्योत, सा लुंकइ कीधउ उद्योत॥२॥
सोरठ देसे लींबडी गामई, दसा श्रीमाली डुंगर नामई।
धरणी चूड़ा चित उदारी, दीकरो जायो हरष अपारी॥३॥
चौदसय व्यासी(१४८२) बइसाखई, वद चौदस नाम लुंको राखई।
आठ (८) वरिसनो लुंको थयो, सा डुंगर परलोकइ गयो॥४॥
लखमसी फुइनो दीकरउ, द्रव्य लुंका नु तेणइ हरउ।
उंमर वरिस सोलहनी (१६) थई, चूड़ा माता सरगि गई॥५॥
आवइ अमदाबाद मझार, नाणावटीनो करइ व्यापार।
धर्म्म सुणवा जावइ पोसाल, पूजा सामायिक करइ त्रिकाल॥६॥
सांभलइ यतितणु आचार, पण नवि पेखइ यतिहिं लगार।
कहइ लुंको तमे पभणो खरउ, वीर आणाथी चालो परउ॥७॥
कहइ यति अम्हथी रहे धरम, तमे किम जाणो तेहनो मर्म।
पाच आश्रव सेवंता तम्हे, सिखामण देवो सही गमे॥८॥
सा लुंका कहे दयाइ धर्म, तमे तो थापिओ हिंसा अधर्म।
फट भुंडा किहां हिंसा जोई, यति सम दया पालइ कोई॥९॥
सा लुंका आ मानइ अपमान, पोसालइ जावा पच्चक्खाण।
ठाम ठाम दयाइ धर्म कह्यो, साचो भेद आज अम्हि लह्यो॥१०॥
हाटउ बइठो दे उपदेश, सांभली यतिगण करइ कलेस।
सघनो लोक पण पखियो थयो, सा. लुंका तब लिंबड़ी गयो॥११॥
लखमसी ते तिहा छइ कारभारी, सा. लुंकानो थयो सहचारी।
अमारा राजिमा उपदेश करो, दया धर्म छइ सहुथी खरो॥१२॥

---

*इस चौपाई का पन्ना १५७८ वां यतिवर्य्य लाभसुन्दरजी के ज्ञानभण्डार से मिला था, उसको ज्यों का त्यों यहां मुद्रित करवाया है।

दया धर्मी थयो बहु लोग, एहवी मल्यो भाणाने संयोग ।
घरडउं लुंको नवि दीक्षा लहि, पिण भाणो पोते वेष ग्रही ॥ १३ ॥
दया धर्म जलहलती ज्योत, सा० लुंके किवुउ उद्योत ।
पनरसय बतीसउ (१५३२) प्रमाण, सा० लुंको पाम्यो निरवाण ॥ १४ ॥
दयाधर्म जयवंतो दीसइं, कुमति घणुं निंदे खीसइ ।
कह्यो लुंको मति मानज्यो यति, सामायिक पण कांगे कथी ॥ १५ ॥
पोसह पडिक्कमणु पच्चखाण, जिन पूजा नही मानइ दान ।
रे कुमति ! किम बोलइं इस्युं, सा० लुंके उत्थाप्यु किस्युं ॥ १६ ॥
सामाइंक टालइ वे वार, पर्व परे पोसह परिहार ।
पडिक्कमणुं विन व्रत न करइं, पच्चखांणइ किम आगार धरइ ॥ १७ ॥
टालइ असंयति नइं दान, भाव पूजार्थी रूडउ ज्ञान ।
द्रव्य पूजा नवि कही जिनराज, धर्म नामइ हिंसाइ अकाज ॥ १८ ॥
सूत्र बतीस (३२) साचा सद्दह्या, समता भावे साधु कह्या ।
सिरि लुंकानो साचो धर्म, भ्रमे पड़िया न लहइ मर्म ॥ १९ ॥
निंदइ कुमति करइ हटवाद, वींछी करड्यो कपि उन्माद ।
मूसा बोलइ बाधई कर्म, किम जाणइ ते साचोउ मर्म ॥ २० ॥
जयणाइ धर्म ने समताइं धर्म, ते टालि किम बांधिउ कर्म ?
जे निंदे ते संचइ पाप, समता विण सहु धर्म प्रलाप ॥ २१ ॥
दया धर्म श्री जिनवरे कह्यो, सा० लुंके तेहने संग्रह्यो ।
तेहिज आज्ञा पाली अम्हें, शुं खोटउ लागइ छइं तम्हे ॥ २२ ॥
शुं दयामा तम्हे मान्यो पाप, किम माड्यो एटलो विकलप ।
सूत्रनी साखीं लो तुमे जोय, दया विहुणो धर्म न होय ॥ २३ ॥
जे जिण आणा पालइं शुद्धि, तेहने नमवा होउ मुझ बुद्धि ।
दुहवाणुं मन परनुं जउ, मिच्छामि-दुक्कडुं मुझने हुउ ॥ २४ ॥
पनरसय अठ्योतर (१५७८) जाणउं, माघ शुद्धि सातम प्रमाणउं ।
भानुचंद यति मति उल्लसउ, दया धर्म लुंके विलसउं ॥ २५ ॥



ऋषि रूपचन्द मांढणी | त्रीकम कृत

रागे दूहा—

महावीर त्रिभुवन धणी, केवलज्ञान पड्डूर।
सेव करै सुर नर सदा, पूरै वछित पूर ॥ १ ॥
तास सीस गणधर नमु, श्री गौतम मुनिराज।
अष्ट महासिद्धि संपजै, पूरै वछित काज ॥ २ ॥
वलि प्रणमी सदगुरु सगुण, संसै भंजणहार।
रूपचन्द ऋषिराज नो, रसिक कहूँ अधिकार ॥ ३ ॥
रुडउ कुल श्रावक तणउ, लहीस गुरु नो संग।
वलइ जो दिक्षा आदरै, न करइ नारी संग ॥ ४ ॥
रूपचन्द र (व) इ वीर जगि, त्रिण जिम छोडी गेह।
जोग लीयो जग तारिवा, भविक तरोवर मेह ॥ ५ ॥
नामइ नाग डसइ नही, ध्यानइ धाड़ि पुलाइ।
मूल कथा सुणतां थकां, विघन विपति दुख जाइ ॥ ६ ॥
आलस तजि मन दिढ करी, साभलजो सवि कोइ।
रूपचंद ऋषराज गुण, घणउ वखाणे लोइ ॥ ७ ॥

राग मारुणी

स्त्री चरित्र न को लहै रे लाल (एहनी ढाल)
जम्बूद्वीप भरत मैं रे (लाल) लाछि अर्थउ भरपूर रे।
सवा लख देश अछइ अति दीपतो रे लाल, मरुधर माहि सनूर रे।
नगरै नागोर सुहामणउ रे लाल, जुगति करी अभिराम रे। स०।
अहिपुरि अति रलियावणउ रे लाल ॥ टेक ॥
पुन्य दिसा प्रगटी तिहा रे ला., धरमी नै धनवंत रे। स०।
लोक वसै सुख वासिया रे ला., मनुहारी मतिवंत रे। स० ॥ २ ॥
गुवाड़ी निज निज गोतनी रे ला., पंकति-बद्धि विसाल रे। स०।
महल विराज जोखना रे ला., रचना एह रसाल रे। स० ॥ ३ ॥

एक दिसा आवी वणाउ रे, सुन्दर सरल बाजार रे । स० ।
व्यापारी दस दस ना रे ला., विणजई लोक हजार रे । स० ॥ ४ ॥
दानी सनमानी घणा रे, भोगी नर बहु भाति रे । स० ।
मृगनइणी साथइ सदा रे ला., त्रिनसै मन नी खाति रे । स० ॥ ५ ॥
उत्तम कुल नेडा वसइ रे, बीजा ते सहू दूर रे । स० ।
मुसलमान धुरि आदि दे रे ला., अलगी जाति करूर रे । स० ॥ ६ ॥
पउलि सतोरण सोभतो रे, राजधानीरउ कोट रे । स० ।
बुरज खाई केरि गकडो रे ला., जिम तिम लागइ न चोट रे । स० ॥ ७ ॥
लावो पिहुलो कोस मइ रे, बीजो कोट उदार रे । स० ।
पुर चउंगडदा मांडियो रे., फिरता कोस चीय र रे । स० ॥ ८ ॥
पातसाह प्रतपै तिहां रे, मुगल पीरोजीखान रे । स० ।
सपत गउ राज जेहनो रे ला., पालै चढते वान रे । स० ॥ ९ ॥
वाग सरोवर अति घणा रे, सघन तरोवर बाग रे । स० ।
पाने फूले लहलहै रे ला., पास गिरनारणी तडाग रे । स० ॥ १० ॥
सोभा एम नगर नी रे, कविता केती कहाइ रे । स० ।
इंद्रपुरी नी उपमा रे ला, देख्या आणंद थाइ रे । स० ॥ ११ ॥
पहिली ढाल पूरी थई रे, गूंथी राग केदार रे । स० ।
मुनि तीकम कहइ साभलो रे ला., हिव गांधी अधिकार रे । स० ॥ १२ ॥

॥ दोहा ॥

तिण अवसरि गांधी तिहा, सुखै वसइ श्रीवंत ।
सदारंग सोमा मिलो, सीचउ धुरि धर्मगत ॥ १ ॥
गेहउ गाधी धुर थकी, धर्म तणउ सविचार ।
व्रत पचखाण प्ररूपणा, करतो रहै उदार ॥ २ ॥
गांधी चारे अति चतुर, जीव दया प्रतिपाल ।
विख्याती वडभागीया, दाता परम दयाल ॥ ३ ॥
पाले श्रावक नी क्रिया, सहज सकोमल तेह ।
तिण अवसरि का सू थयो, ते सुणजो सुसनेह ॥ ४ ॥

राग–मल्हार

'ब्राह्मण दण्ड न दन्तो नै माहरो,' एहनी ढाल ।
साह सिरोमणी तिहां वसइ, अधिकारी उसवाल हो । विख्याती ।
देवदत पुण्यात्मा सुध कोमल[1] सुविसाल हो । वि० ॥ १ ॥

---

१ कमल

पुन्य तणी प्रकटी दसा, सूराणां कुल जोग हो । वि० ।
राजसभा अति मानता, पूगइ मनना भोग हो । वि० ॥ २ ॥
तास वडो बंधव अछै डेडो एक उदार हो । वि० ।
नगर कुटम्ब वखाणियै, सरल पणै सिरदार हो । वि० ॥ ३ ॥
परणीजे सो गाईयै, तेह तणइ दिसटात हो । वि० ।
वात कहुँ देवदत्त नी, आणि मन नी खात हो । वि० ॥ ४ ॥
भाग संजोगइ तेहने, अंगज हुवा तीन हो । वि० ।
रेइण पहिलउ प्रगडउ, जिणशासण लइलीन हो । वि० ॥ ५ ॥
देव कमर नी उपमा, दीसता वड डील हो । वि० ।
साडउ सोहिलउ सूत विहु, वरस विषै नही ढील हो । वि० ॥ ६ ॥
मूल थकी महिमा निलो, दिन दिन अधिक प्रताप हो । वि० ।
पात साहजी प्रीति सु, बोलावै मुख आप हो । वि० ॥ ७ ॥
भोग पुरन्दर सारिसा, पाम्या पुन्य प्रमाण हो । वि० ।
पोस पडिकमणा करे, पोसालै ही वखाण हो । वि० ॥ ८ ॥
पंचे कमर रेणु घरे, भांडराज हरिचन्द हो । वि० ।
रूपचन्द कमउ वली, पंचाइण सुखकद हो । वि० ॥ ९ ॥
पच पंचाइण जोध जु, दातारी वड वीर हो । वि० ।
नगर अगजी ते थया, सोवन वर्ण सरीर हो । वि० ॥ १० ॥
रयणादे उरि उपना, पचे पुत्र प्रवीण हो । वि० ।
अग उपग सोहावणा, विकसत वदन अदीण हो । वि० ॥ ११ ॥
सांडा संघवी नइ हुआ, चतुर महासुत चार हो । वि० ।
नाथू नापड अति भलो, नंदउ नान्हड धर्म धार हो । वि० ॥ १२ ॥
एक दिवस नाथू हुतो, ते पहुतो परलोग हो । वि० ।
तस अगज सांसी वड थयो, पामी सुभ संजोग हो । वि० ॥ १३ ॥
नाथू विणसुन तीन जे, ते दीसै वतमान हो । वि० ।
संतोषी शुभ लखणा, अधिक नगर महिमान हो । वि० ॥ १४ ॥
बीजी ढाल पूरी थई, तीकम अति आणद हो । वि० ।
सांभलता सुख ऊपजै, दूर हुवै दुख दन्द हो । वि० ॥ १५ ॥

॥ दोहा ॥

सोहिल सघली नारि सु, सुख भोगवइ अभंग ।
पिण बालक जीवइ नही, चिन्ता एह इकंग ॥ १ ॥
स्यु कीजै मणि मोतीया, भरीया लछ भण्डार ।
पुत्र नही जो आगणै, तो ते सरव असार ॥ २ ॥

चिंतातुर ते दम्पती, दिन प्रति करइ विचार।
पूरव भव ना पुण्य थी, उदेसी करतार॥ ३॥
सोहिल नारी भणी कहइ, चिंता न करे काइ।
जाया कइ आया हुवे, ग्रंथै साख कहाइ॥ ४॥
सुत होसी तो अति भलो, नहि तर एह उपाय।
रूपचन्द सुत नी परइ, राखउ आंणद थाय॥ ५॥
जाई घरि सुत मांगीयो, रेयणु संघवी पास।
रूपचन्द खोलै लियो, पूगी मन नी आस॥ ६॥

॥ राग सोरठ ॥

पदमणि परिहरी बतीस एहनी ढाल।
सोहिल संघवी नइ घरे ला., वाधइ सुत सुकमाल।
रजनीकर ज्यं बीजो (बीजनो) ला., तिम तै बाल सुभाल॥ १॥
सोभागी पुरष रतन रूपचन्द जी हो, मात पिता मन मोहतउ।
उदयउ धरम दिणंद सोभागी, पुरष रतन रूपचन्द। टेक।
हिय रूपचन्द आया पछी लाल, पूरव ली थी काइ।
तास तणा परभाव थी लाल, ते त्रूटी अन्तराय॥ २॥
सोहिल संघवी नी प्रिया लाल, जायउ पुत्र रतन्न।
सोमवदन छवि सोभतउ लाल, कीजइ कोडि जतन॥ ३॥ सो.।
मात पिता आसा फली लाल, प्रगटउ हर्ष पडूर।
कीजइ रंग बधामणा लाल, वाजइ मंगल तूर॥ ४॥ सो.।
पुत्र महोछव माडियउ लाल, दीजइ मागत दान।
सूहव नु पहिरावणी लाल, कीजइ अति परधान॥ ५॥ सो.।
गावइ गीत मनोहरु लाल, शशिवयणी इकरंग।
दिन २ श्री रूपचन्द नउ लाल, परसंसइ चित चंग॥ ६॥ सो.।
जोसी ज्योतिष जोइनइ लाल, दीधउ खेतसी नाम।
दिन दिन अति चढ़ती कला लाल, कुमर बधइ अभिराम॥ ७॥ सो.।
नागर लोक कहइ हिवइ लाल, धन रइणु अंग जात।
तस प्रभावइ सुत थयउ लाल, सोहिल अति विख्यात॥ ८॥ सो.।
इण अवसर रूपचन्दनो लाल, नगर वधी बहु सोभ।
राजसभायइ बोलावीयइ लाल, अधिक नही तस लोभ॥ ९॥ सो.।
विद्याभ्यास करावियउ लाल, परणाव्यउ बहु प्रेम।
भोग भला विहु भोगवइ लाल, देव दुगंधक जेम॥ १०॥सो.।

धन जोवन वर-कामिनी लाल, आपण देव कुमार।
पुन्य तणा फल पामिया लाल, अगणि इद दइ कार ॥ ११ ॥ सो.।
सोरठ गाइं सोहती लाल, कीधी तीजी ढाल।
मुनि तीकम कहइ गइकतउ लाल, वारु वचन रसाल ॥ १२ ॥ सो.।

सर्वगाथा ५६

॥ दोहा ॥

नगर लोक परसंसियइ, साहा धरम सुजाण।
संतोषी श्रीवंत ते, सदारंग विनाण ॥ १ ॥
सोचउ सवर निज मनइ, निरमल बुद्धि प्रमाण।
अरथ वखाणइ ग्रंथ ना, न करइ अति बहुमान ॥ २ ॥
श्रावक सुध कहय जिके, जे पालइ व्रत बार।
जिन मारग निश्चल रहइ, दानादिक गुणधार ॥ ३ ॥
रूपचन्द मन नी रली, वइमइ सोचा पास।
गुष्टि करइ जिण धरम नी, माहो मांहि उल्हास ॥ ४ ॥
सूधा गुण जे साधना, ते नवि जाणइ भेद।
आगम विण पामर नहीं, सुणिवा अधिक उमेद ॥ ५ ॥

॥ राग केदारउ ॥

मोहण प्यारे चेलणा रे, एहनी ढाल।
तिण अवसरि पोसाजिया रे, कुलगुरु वुधिगता रे।
विद्यागत वखाणियै रे, नही चारनणतारे ॥ १ ॥
आगम अरथ उदै थयो रे, मिथ्या भ्रम भागो रे।
चतुर मनुष नित सांभलो रे, धरम सुं चित लागो रे ॥ २ ॥
पुस्तक को काहुं नही रे, आगम सुवदीतो रे।
चारित कथा नवि केलवे रे, सेताम्बर री रीतो रे॥ ३ ॥
मुरधर सीम महा वडो रे श्री गढि जालोरो रे।
साह लुकउ तिहां वसइ रे, प्रवीण सन्दोरो रे ॥ ४ ॥
ग्रन्थ पुरातन केहनउ रे, तिण अवसरि हूवो रे।
दीघउ तेडी लुंका भणी रे, लिखवानो हूवो रे ॥ ५ ॥ आ.।
रात समै दीवा करी रे, सिघात लिखावै रे।
अरथ कहइ ते पूछीयो रे, सुणतां मन भावै रे ॥ ६ ॥ आ.।
एक दिन लिखतां साधनो रे, दीठउ आचारो रे।
रोम २ विकस्या सहू रे, सही अरथ विचारो रे ॥ ७ ॥ आ.।

वन २ जिण शासन जती रे, एह गुणधारो रे।
चरण रजइ पातक-पुलै रे, तरियइ ससारो रे॥ ८॥ आ.।
इम जाणी नै आप वै रे, बीजा ले पाना रे।
सूत्र सिधांत लिख्या सबहू रे, सेताम्बर छाना रे॥ ६॥ आ.।
ग्रंथ लिखी पूरा किया रे, गुरुजी सुख पायो रे।
साह लुको चरणे नमी रे, आपणी घरि आयो रे॥ १०॥ आ.।
मन्दिर मै वैठउ रली रे, माहाजन बोलावै रे।
भवसागर तरिवा भणी रे, सिधात सुणावै रे॥ ११॥ आ.।
सुणि २ अरथ वैरागिया रे, केई सुविचारी रे।
व्रत पचखाण समाचरै रे, छोडइ तर-अ-किरी रे॥ १२॥ आ.।
लोक प्रसिद्ध थई हिवै रे, लुंकानी टोली रे।
ध्यान निरंजण ध्यावता रे, पसारी रंग रोली रे॥ १३॥ आ.।
राग केदारइ मई भणी रे, ए चउथी ढालो रे।
मुनि तीकम जे सांभले रे, विकसै ततकालो रे॥ १४॥ आ.।

सर्वगाथा ७५

## ॥ दोहा ॥

हिव लेहउ (लुकउ) आगम लिखी, मुकइ देस प्रदेश।
पाटण खम्भाइति जिहा पुर नागौर विशेष॥ १॥
एता दिन दीठा नही, ए जिण वचन उदार।
इण कारण ते नीसर्या, भविक जना हितकार॥ २॥
ठउड २ टोली मिली, वाचइ ग्रंथ इकांत।
लुका नाम कहीजीयै, धर्मीजन मतिगत॥ ३॥
प्रतिमा को पूजइ नही, श्री जिन वचन सम्भारि।
देवल मंडप छाडीया, ए लुका अधिकार॥ ४॥
एम रहइ ते दम्पती, धरता जिणवर ध्यान।
पोसा पडिकमणा करइ, आपण पइ सावधान॥ ५॥

## ॥ राग धघासी ॥

हरिया मन लागो एहनी ढाल।
रइण सुत दिन २ प्रतै, आवी सोचा पास रे। चारितीया भला
सूत्र अरथ सूध साभलै सुमति तणे प्रकास रे॥ १॥ चा.।
एक सिधांत नवा लहया, बीजउ भणण उल्हास रे। चा.। टेक।

आगा जै जग मैं हुवा, जिण सासण मुनिराज रे।
दरसण थी दोलति हुवै, पूरइ वछित काज रे ॥ २ ॥ चा.।
श्रेणक सुत अति दीपतो, अभय कुमार सधीर रे।
रमण तजी रम्भा जिसी, जोग लियो वडवीर रे ॥ ३ ॥ चा.।
संव प्रजुन महाबली, पंडव पांच झूझार रे।
नारि सह सजम लीयो, जाणी अथिर संसार रे ॥ ४ ॥ चा.।
भू मण्डल महिमानिलो, राम भरत सिणगार रे।
लछ भण्डार तजी सवे, तेह थया अणगार रे ॥ ५ ॥ चा.।
सक्रेसर जीतो थको, राय दसारण जोइ रे।
दुहकर करणी आदरी, प्रणमीजै नित सोइ रे ॥ ६ ॥ चा,।
इत्यादिक मुनिवर हूवा, ज्यारी साख सिधांत रे।
भोग जोग साधी विहुँ, सिध थया बली भाति रे ॥ ७ ॥ चा.।
एम सुणी नै रूप तुं, सीचो साह उल्हास रे।
दिष्टाते समझावतो, आगम अरथ विलास रे ॥ ८ ॥ चा.।
एक दिवस बोलै रली, साम्भलि तू रूपचन्द रे।
सजम लै तो सारिखउ, जिण सासण सुखकन्द रे ॥ ९ ॥ चा.।
जाणे राणा राजवी, थारो अति वैराग रे।
भागी भमर कहीजीयै, तुं दीसै वड भाग रे ॥ १० ॥ चा.।
कायर नर चालइ नही, श्री संजम नो भार रे।
तिण कारण तुं साहसी होई सही अणगार रे ॥ ११ ॥ चा।
संभलि वाणी ताहरी. समाझै लोक हजार रे।
संघ चतुरविघ थापना, होवै इण संसार रे ॥ १२ ॥ चा.।
रूप कहइ सीचा प्रतइ, समझावी निज नारी रे।
आज्ञा मांगी तात नी, लेस्यां संजम सार रे ॥ १३ ॥ चा.।
जां अनुमति पाई नही, तां श्रावक आचार रे।
पालु सुध क्रिया करी, दानादिक अधिकार रे ॥ १४ ॥ चा.।
ढाल कही ए पचमी, वैरागे रूपचन्द रे।
साभलतां सुख ऊपजै, तीकम अधिक आणंद रे ॥ १५ ॥ चा.।

सर्वगाथा ९५

॥ दूहा ॥

वड़ वइरागे पूरीयो, भोग उपरि नही भाव।
रूपचन्द दिल मैं रहे, चारत लेवा चाव ॥ १ ॥

तुरत करावी जीमतो, भोजन अति प्रधान।
अवर फूल तंबोल विध केसर तिलक समान ॥ २ ॥
भोग निमत सेवे नही, न करइ गृह व्यापार।
उतकिष्टी रहिणी रहइ, श्रावक नो आचार ॥ ३ ॥
तिण अवसर आवी मिला, हीरागर मति सार।
मन हूवो दीख्या तणउ, छोडी घरि अतिवार ॥ ४ ॥
आगै हाथी केसरी, पाखर चढीय सरीर।
एक रूप पहिलो हुंतो, बीजो मिलीयो हीर ॥ ५ ॥
माहो-महि मिली कीयो, चारित नो सुविचार।
हीर रूप बिहुं जणा, संजम सुं अति प्यार ॥ ६ ॥
पहिलो सीचा साहनुं, पूछीजै इक वार।
बीजो पण समझइजे कोइ, ते लीजइ वलि लार ॥ ७ ॥

## ॥ राग धन्यासी ॥

इक दिन बैठउ भवन मझार, पासै तात अवर परिवार।
वाचइ सरस सिधांत वखाण, वचन अमीरस बिंदु समाण ॥ १ ॥
दइ अनुमति दीख्या नी जोई, ते सम वड जगमइ नही कोइ।
श्रेणक किसन महाभउ जेह, साहिज करि लहिसी सिव तेह ॥ २ ॥
जो वारै संयम गुण सार, ते माहे नही बुधि लगार।
इम सांभलि रेणू सुत वाणी, बोलै मो वरजण पचखाण ॥ ३ ॥
पुत्र सहोदर रमणि उदार, छोडी घरि जजाल अपार।
जे माहि होवै अति वैराग, ते संजम लीजो वड भाग ॥ ४ ॥
तिण अवसर सोहिल साह, ते पहुतो परलोग उछाह।
रूपचन्द मन चीतवै इसो, हिव रहिवो ग्रहवासै किसो ॥ ५ ॥
जनम मरण ना देखी दुख, मूरख नर मानै अति सुख।
जिण सासण जे सूवा जती, ते जगि सुं रहिया पाखती ॥ ६ ॥
सीचा नुं ते पूछी विचार, भुवा पास गयो मन धारि।
बे कर जोडी बोलै रूप, चारत नी छै मो मन चूप ॥ ७ ॥
सा बोले फिर सांभलि रूप, भोजन भावै तुझ अनूप।
इतउ दन्न मोहन पकवान, उत उगरीया ठरीया धान ॥ ८ ॥
इत अतलस भइरव नो वेस, मलिन चीर उत लोचइ केस।
इत तंबोल गले पुफ-माल, उत दातण नही देह सम्भाल ॥ ९ ॥

इत रमणी सिज्या संजोग, उत भूसइ नवहिवो जोग।
इत मन्दिर रहीं चेवउ खाट, उत चालवो अलवाणउ वाट ॥ १० ॥
इत खेलइ चउपडि आवास, उत रहियो निसदिन वनवास।
इत पीवा कढिया गो-खीर, उत पीजइ उन्हा नित नीर ॥ ११ ॥
इत मंजन विधि अंग करंत, उत वैरागइ मल जमंत।
इत आपण मैं तु महाराज, उत फिरवो घरि भिख्या काज ॥ १२ ॥
इत रमणी सु कीजै लील, जीव जीव उत पाले सील।
सीतल वाउ सहिवो अतिचार, इत्यादिक मुनिवर आचार ॥ १३ ॥
दुहकर करणी दूह कहाय, तेइं किम संजम नी विध थाय।
तु सुकमाल सदा नित रहउ, भूख त्रिखा नो कष्ट न सहचउ ॥ १४ ॥
भूआ एम कह्यो सुविचार, रूपचन्द सु हरष अपार।
छठी ढाल धन्यासी राग, तीकम उपजै सुणत वैराग ॥ १५ ॥

सर्वगाथा ११८

॥ दूहा ॥

भूवा वात भली कही, मारग कठन बताइ।
सूरवीर वीहइ नही, कायर त्रासी जाइ ॥ १ ॥
श्री जिणवर प्रसाद थी, संजम ले स उछाह।
तप जप सुध किरीया करी, हु करिस्यु निरवाह ॥२॥
समझावी भूवा प्रतै, हरषउ वदन विकास।
आप चुणावै एकदा, चउबारो आवास ॥ ३ ॥
मन्दिर तेह चुणावतां, राति पडी तिणवार।
मंदिर मैं ते दपती, सूता सेज उदार ॥ ४ ॥

सर्वगाथा १२२

॥ राग मल्हार ॥

मोकलि हो दाउ देसडै, एहनी ढाल।
निसि भरि गुष्टि करै रली, जी हो घरणी सु रूपचन्द।
घन वैरागी रे रागी। राज रमणि त्रिण ज्यू तजी, जी हो साधु थया निरदेह ॥ १ ॥
घन संयम सु लीणा रहै, जी हो न करै नारी रंग। घन०।
पंचाश्रव टालइ सदा, जी हो पाले व्रत अभंग ॥ २ ॥ घन०।
राजलीला भव २ लही जी हो सोवन सुन्दर नारि।
संजम विण ए जीवनो जी हो न सर्यो काम लगार ॥ ३ ॥

गढ मढ मंदिर मालिया, जी हो देही रूप प्रधान।
धन लखमी नो वासो वली, जी हो जेम संझा नो वान ॥ ४॥
देव दुगंधक सारिखा, जी हो भोगी भोग अपार।
मुगतिपुरी जावा भणी, जी हो वाछइ चारत सार ॥ ५ ॥
एक दिवस नो चारित्याउ, जी हो पाली सुद्ध आचार।
पामइ परमोद सुं, जी हो कै सिवपुर अवतार ॥ ६ ॥
साध जिके सुखी सदा, जी हो राता जिणवर ध्यांन।
भरत छ खंड नो राजवी, जी हो तेहूँ तेह समान ॥ ७ ॥
माहरो पिण मन उल्हसइ, जी हो चारित लेवा काज।
पग बंधण नारी तणउ, जी हो जद छूटे महाराज ॥ ८ ॥
मन राजी तो क्या करैं, (जी हो) काजी बात कहाय।
जिम तिम दोख्या लीजांयैं, जो हो नारी नुं समझाव ॥ ९ ॥
सा बोलै तव सुन्दरी, जी हो सांभलि कंत सुजाण।
बोल इसा नवि बोलियइ, जी हो देखी जे निज प्राण ॥ १० ॥
कुण वरजै तुम्हनुं कहउ, (जी हो) मैं दीधउ आदेश।
जो चारत छै सोहिलो (जी हो) म करो ढील विसेस ॥ ११ ॥
हंसगमण हसती कहै, जी हो प्रीतम सुं बहु प्रेम।
रेणू अंगज बोलियो, जी हो अब रहिवइ मुझ नेम ॥ १२ ॥
नारी सुण विलखी थई, जी हो वीनति वचन करंत।
वचन कहउ मूरख थकी, जी हो इम किम कीजै कंत ॥ १३ ॥
मोह तज्यउ हिव नारि नुं, जी हो अडिग थयो मन तास।
ढाल भणी ए सातमी, जी हो तीकम अधिक उल्हास ॥ १४ ॥

सर्वगाथा १३६

॥ दूहा ॥

आसा संजम नी थई, आग्या दीधी नारि।
रूपचन्द मन चितवै, वार एह विचार ॥ १ ॥
पाडिकमणउ कीधउ भलो, हूवो सफल विहाण।
वाजा नवबत वाजीया, उगो अम्बर भाण ॥ २ ॥
बोले मात पिता भणी, थउ दिक्षा आदेस।
अवर सहू समझाविया, पिण छै तुम्ह विशेष ॥ ३ ॥
अति आग्रह जाणी करी, दीधी अनमति तास।

रूपचन्द हरिषत थई, पूगी मन नी आस ॥ ४ ॥
तिण अवसर ते नगर मैं, सूर वंस उसवाल।
पंचाइण नाम (इ) प्रगट, परणीजइ सुविसाल ॥ ५ ॥
अधिक महोछव माडियो, तोरण बंध्या बार।
गावै गीत मनोहरु, नारी करि सिणगार ॥ ६ ॥
रूपचंद नो सांभली, सजम नो अधिकार।
पंचाइण मन चिंतवै, ए ऐ अथिर संसार ॥ ७ ॥

॥ राग सोरठ ॥

राणावंत भीम हो, हो चढतै मकर वधार। एहनी ढाल।
इम जाणी तरुणी तजी हो, सुन्दर रूप रसाल।
महूछव जेवा व्याहना हो, ते दीखा ततकाल ॥ १ ॥
वड वइरागीया हो, रूपचंद राजीया हो, हीरा सरताजीया हो।
न करो धर्म असूर[1] वेला जाअइ वात मे हो, जेम नदी नो पूर ॥टेक॥
थां परणी छोडी सुणी हो, मो चित थयो रे उदास।
तीजो हुँ आवी मिल्यू हो, चारित लउ सुखवास।
तीन गुगति (गुपति) ज्यू विहरस्यू हो, चारत ले मन रग।
सील सरोवर झीलता हो, करता निरमल अंग ॥ ३ ॥
भोग जोग जोवन दिना हो, वूढा पण (इ) बल-हीन।
अखि जरइ अग लडथडइ हो, वचन वदै मुख दीन ॥ ४ ॥
वचन सुणी हिव तेहना हो, हीरागर रूपचंद।
तन मन लोचन विहिसिया हो, साथ मिल्यो सुख कद ॥ ५ ॥
श्रावक ना व्रत पालता हो, धरता चारित भाव।
अधिक वइरागे पूरीया हो, तजी ससारी साव ॥ ६ ॥
सवत पनरइ परगटउ हो, असीय छमछर जाणि।
भसम ग्रह तिण अवसरइ हो, वीतो आगम वाणि ॥ ७ ॥
जेठ धवल पखि अति भलो हो, विध पडिवा सुभ जोग।
दीख्यउ रो महूछव सजइ हो, मिलिआ सर्व सजोग ॥ ८ ॥
हीर महोछव माडिया हो, महिमा अधिक मडाणि।
साहंस करण आगा मुखी हो, श्रीकण (र्ण) साह सुजाण ॥ ९ ॥
सहस वीर सोभा घणी हो, सिवदत्त साह सधीर।
अबर पहिर्या अति भला हो, सोभा संहित सरीर ॥ १० ॥

---

१ चेला

ए च्यारे मिलि एकठा हो, महुछव नो अधिकार ।
कीधउ अधिक मंडाण स्युं हो, देइ दान उदार ॥ ११ ॥

दान कही ए आठमी हो, सोरठ राग सुरंग ।
सोनलना भाजन जनां हो, तीकम आणंद अंग ॥ १२ ॥

सर्वगाथा ॥ १५५ ॥

॥ दूहा ॥

सोना सुत घरि आंगणइ, मेली सहू परिवार ।
तेण । बोल दियो तिहां, जाचक जइ जयकार ॥ १ ॥
दान मान देता थका, थई घणेरी वार ।
सूर्य अस्तगति थयो, कीधा मंगलचार ॥ २ ॥
हिव परभात उठीया, सयण लोक सहू कोई ।
पहिर्या वेश मनोहरू, हुंसइ हरषि होइ ॥ ३ ॥
हीर महुच्छव मांडियो, मिलीया लोक हजार ।
मात तात धन ताहरा, जिणनामण सिणगार ॥ ४ ॥
रेषणू माह रही परै, खरचइ दाम पहूर ।
रूपचन्द दीन्या तगुर, महूछव करउ सनूर ॥ ५ ॥
थात नगर माहि विस्तरी, साह वडा सिरदार ।
अनरिज मन माहि ऊपजै, ते आव्या तिणवार ॥ ६ ॥
सुन्दर सिणगार कि (रा) जिया, अति ऊंची चउसाल ।
पाट पाटंबर बधाईया, मिचका तीन विसाल ॥ ७ ॥

॥ राग—खंभाइती सोहलानी ॥

मिचका तीन तजी सुखा रे, हो जी बैठा हीर रूपचन्द रे ।
पंचाइण परमोद सुं, हो रे दरसण नयणानन्दो रे ॥ १ ॥
गोरे मावसुं हो हीरागर रूपचन्द, रिप राजीया रे ।
जागो रूडू रणो किया रे, दूर गयो दुख दंदो रे । सो० । हो० ।
[1] सोना साह तणुं घरे रे, तोरण बांधा बारो रे ।
अनुपम सिझ धाली सिरदारे, मिचका तीन उतारो रे ॥ २ ॥
म गट मोड सिराबांधा रे, पाग सुरंगी सोहे रे ।
मोती हार उरहट धर्या रे, वदन कमल मन मोहे रे ॥ ३ ॥

---

[1] सोहा

जाचक जन संतोषीया रे, देई पूरण दानो रे।
साथ वण्यउ सहू सावतो रे, ज्युं जादव री जानो रे॥ ४॥

नगर सु गुडी उछली रे, वात सुणी पातसाहो रे।
किसन मन्त्रीसर मु कियो रे, महिमा करण उछाहो रे॥ ५॥

गुहिर नगारा गाजीया रे, भूंगल ने सरणाई रे।
[1] साल्हइरी वाजै घणा रे, जय २ सबद कहाई रे॥ ६॥

सोल सिंगार सजी करी रे, पदमणि रूप प्रधानो रे।
गावै गीत गुरातणा रे, कंठ करी इकतानो रे॥ ७॥

सायर साह तणी सरा रे, पहुँता [2]उतम ठानो रे।
आगलि सिबका हीर नी रे, पूठि अवर अभिरामो रे॥ ८॥

नगर-लोक आवी मिल्या रे, महाजन विप्रो रे।
पत्तन छतीसे उलटी रे, खत्री चारित्र देखण खिप्रो रे॥ ९॥

खलक दुनी उभी करै, लुलि २ करण प्रणामो रे।
मात पिता घन ताहरा रे, इम बोले ठाम ठामो रे। १०॥

श्री सिधारथ-सुतनी परै रे, सहू नो वचन मतोषी रे।
वसुधा घरा धन वरसतो रे, मगण जण नुं सपोखैं रे॥ ११॥

देस प्रदेश विस्तरी रे, श्री रूपचन्द विख्यातो रे।
इण अवसर ते आवीया रे; लोक घणा सुणि वातो रे॥ १२॥

प्रथम आलावो मुख पढी रे, आभरण सवि उतारी रे।
पूरब दिसी बैठा रली रे, तीन्हे मिली सुविचारी रे॥ १३॥

जिणसासण थयो उजलो रे, धर्म दिसा हिव जागी रे।
इण कलियुग पहिलो हूवा रे, ए मुनिराज वैरागी रे॥ १४॥

लोच कीयो निज हाथ सुं रे, सहु धनै सुखकारो रे।
धन २ लोक सहू को कहै रे, ए दुहकर आचारो रे॥ १५॥

अरिहत सिध सुसाधनो रे, नाम समरि सुभवारो रे।
सामाईक चारित लियो रे, तारण तरण संसारो रे॥ १६॥

ढाल तो राग खंभाइती रे, नवमी ढाल रसालो रे।
तीकम कहै ते साधुजी रे, मैं वदु त्रिकालो रे॥ १७॥

सर्वगाथा १७९.

[1] सिलुउडी, [2] सुखमा.

॥ दूहा ॥

चारित लेनै आवीया, हीर रूप पंचाइण ।
मंदिर श्री चंदी तणउ, लेई अनुमति सुविनाण ॥ १ ॥

आचारज पद थापीया, हीरागर रूपचंद ।
सकल लोकनी साख दे, हूवा परमाणंद ॥ २ ॥

रूपचंद दीख्या पछै, रूपा दे तसु नारि ।
सवर अधिकउ आदर्यो, उचरियो व्रत बार ॥ ३ ॥

आगम अति अवगाहतां, करता पर उपगार ।
ध्यान ज्ञान लीणा रहै, ते तीन्हे अणगार ॥ ४ ॥

॥ राग गुंड ॥

एक दिन विणजारो चालियो, एहनी ढाल ।
दिवस रही केता तिहा, हिव चाल्या वनवासो रे ।
मोह नहीं को लोक सुं, अजरामर पद आसो रे ॥ १ ॥
सकल दुनी चरणे नमै, श्रीवड साह नरेसो रे ।
हीर रूप रिप राजीया, विचरै देश प्रदेसो रे ॥ २ ॥
गज इंद्री वसि आणिया, मन आकुस ठहराई रे ।
देह तणी सोभा तजी, न करै ता(वा)त पराई रे ॥ ३ ॥
पट काया रख्या करै, पालै पंचाचारो रे ।
कानन मइ काउसग करइ, सफल करइ अवतारो रे ॥ ४ ॥
सुमति गुपति नित साचवइ, ध्यान निरंजण ध्यावइ रे ।
उपसम रस राता रहइ, भविक जना समझावइ रे ॥ ५ ॥
कंचण काच समउ गिणइ, वसती नई वनवासो रे ।
दुरमय को मानै नहीं, इन मटप रह वासो रे ॥ ७ ॥
सरस निरस ठाढा ठर्या, लीजइ सुधि आहारो रे ।
सखर सवाद तजी सहू, दीसै देह आकारो रे ॥ ८ ॥
कलियुग तिर्थंकर जिसा, विचरै उग्र विहारो रे ।
सतवीस गुणे करी, ते सोहइ अणगारो रे ॥ ९ ॥
नगरि २ महिमा होवै, देस अनै प्रदेसो रे ।
वाणि सुणी समझा घणा, वड़ा वड़ा साह नरेसो रे ॥ १० ॥
केई समकित आचरइ, के होवै ब्रह्मचारी रे ।
केई भावना भावता, के होवै व्रतधारी रे ॥ ११ ॥

मालव रा गढ मरुधरा, उतर नैं मेंदपाटो रे।
रूप विहार करैं तिहा, देखावै धर्म वाटो रे ॥ १२ ॥

धन २ इण अइरैं इसा, वड रिहणी रिषराजो रे।
नामइ न पडै वीजली, तारण जगति जिहाजो रे ॥ १३ ॥

जहर भुयंगम उतरे, दालिद्र जावै दूरो रे।
चोर धाडि संकट टलै, नामाय चरण सनूरो रे ॥ १४ ॥

सबद फुरैं सुख सपदा, पावइ जे पग आवै रे।
अचरिज देखी उपजैं, धरम धारा वरतावै रे ॥ १५ ॥

दसमी ढाल कही भली, गुण गाया रिष रायो रे।
मुनि तीकम कहै रूप नो, तेज प्रताप सवायो रे ॥ १६ ॥

सर्वगाथा २००

॥ दूहा ॥

हीरागर रयणु सुतन, तीजो उवटिन पचाइण।
देस नगर पुर विहरता, दीपावै जिण वाणि ॥ १ ॥

एक दिवस ले आग्याना, साव तणैं परिवार।
पचाइण पहुतो रली, मालव देश मझार ॥ २ ॥

नगर कोटडे आवीया, हरिस्या सहु नर नारि।
देय उपदेस दया करी, कीधउ अति उपगार ॥ ३ ॥

केईक दिन रहता थका, देह उपज्यो रोग।
पचाइण अणसण करी, पाम्यो ते परलोक ॥ ४ ॥

संवत पनर पच्यासीयै, रयणू साह सुजाण।
संजम मारग आदर्यो, जीव तणउ हित जाण ॥ ५ ॥

दिवस घणा सुध भाव सुं, पाली पचाचार।
अंत समइ अणसण कियो, सरणा कीधो च्यारि ॥ ६ ॥

गढ़ रणथंभ उरइ हुँता, रूपचन्द मुनिराज।
आवी नैं निज तात ना, सार्या आतम काज ॥ ७ ॥

दिवस पचास लगैं करी, संथारो शुभ ध्यान।
काल करी थयो देवता, आछे अमर विमाण ॥ ८ ॥

धन रेयणू रिष राजियो, देवदत्त धन तात।
देल्हणदे उर जन्मीयो, कमादेउर मात ॥ ९ ॥

॥ राग सोरठ ढाल काछवारो ॥

हिव रिणू मुनिराज, हे सखी हिव रिणू मुनिराज, सहसमल पंचाइण मुदारे ।
सफल कियो अवतार हे सफल कियो अवतार, प्रणमं मइ सिर नामी सरवदा हो ॥१॥
हीरागर रूपचन्द हे हीरा, आचारिज दिन प्रत चढती कला हे ।
श्रावक वड़ सिरदार हे, श्रा, श्रावी समण समणी गुण निला हे ॥ २ ॥
जइवंतो परिवार हे जय., संघ चतुरविध चतुर सिरोमणि हे ।
आराधइ गुरुदेव हे आ., गधि नागोरी महिमा अति घणी हे ॥ ३ ॥
जिण सासण जयखंभ हे जि., धरम धजा चउगडदा फरहरे हे ।
आणद लोक अपार हे आ, जप तप किरीया निरमल नित करे हे ॥ ४ ॥
हीरागर रिषराय हे ही., नगर उजेणी सुर पदवी लही हे ।
वदइ जो नर नारि हे सखी व., त्या घर दुख दोहग आवै नही हे ॥ ५ ॥
करतां पंथ विहार हे करता., पुन सजोगे महिम पधारीया हे ।
लोक कहे सवि कोई हे लो., श्री आचार (ज) रूपचन्द आवीया हे ॥ ६ ॥
दे उपदेश अनूप हे दे, सुध कमल घण जण समझवीया हे ।
अमृत वाणि रसाल हे अ, च्यार वर्ण सुण अति सुख पावियो हे ॥ ७ ॥
तेहीज नगर मझार हे सखि ते., अन्त समय अणसण किवो हे ।
श्री रूपचन्द मुणिद हे श्री., देव विमाण अनोपम पावियो हे ॥ ८ ॥
देपागर तस पाट हे सखी, देपागर., वैराग वैरागे पूरियो हे ।
श्री मुनिवर वस्तपाल श्री., गछिराज कल्याण वधावियो हे ॥ ९ ॥
श्री नारू सुखकार हे श्री., नेमिदास गच्छाधिप दीपतो हे ।
श्री आचारज एह हे श्री., आसकरण वादी घड़ जी पतो हे ॥ १० ॥
अनुक्रम ए मुनिपाट हे अ. ए मुनिराज कहीया मैं कीरति मनरली हे ।
सोनागी सुसनेह हे सो., भवियण वंदउ दिन प्रति वलि वली हे ॥ ११ ॥
संवत सोल निन्याणुवें हे सं., मास विराजै भादव सुरू हे ।
बरसै अति असराल हे., वलि वाधि चिहु दिसि मनोहरु हे ॥ १२ ॥
परव वहूनि तिथि तीज रे प., बुधिवार महामहिमा निलो हे ।
अकबरपुर अभिराम हे अ., मांहि मंडल नगर सिरातिलो हे ॥ १३ ॥
तेय कियो पटनाम हे नमि ते., श्रावण वारम गुरु महिमा रली हे ।
ताग प्रसादै एह हे ता., ग्रन्थ कियो ए मन आसा फली हे ॥ १४ ॥

